| अन्वयः । | शब्दार्थ । | अन्वयः । | शब्दार्थ । |
| --- | --- | --- | --- |
| सर्वदाः | सर्वदा | प्रमेयम् | प्रमेय है ? |
| विमलस्य | निर्मल-रूप | च | और |
| मे | मुझको | क्व | कहाँ |
| क्व | कहाँ | प्रमा | प्रमा है ? |
| प्रमाता | प्रमाता है ? | क्व | कहाँ |
| वा | और | किञ्चित् | किंचित् है ? |
| क्व | कहाँ | वा | और |
| प्रमाणम् | प्रमाण है ? | क्व | कहाँ |
| च | और | न किञ्चित् | अकिंचित् है ॥ |
| क्व | कहाँ | | |

भावार्थ ।

सर्वदा जो उपाधि-रूपी मल से रहित है, अर्थात् जिसमें उपाधि शरीरादिक वास्तव में नहीं हैं। उसमें प्रमातापना, प्रमाणपना और प्रमेयपना कहाँ हो सकता है। अर्थात् प्रमाता, प्रमाण और प्रमेय ये तीनों अज्ञान के कार्य हैं। जब स्वप्रकाश चेतन में अज्ञान की संभावना-मात्र भी नहीं है, तब उसके कार्यों की संभावना कैसे हो सकती है, किन्तु कदापि नहीं हो सकती है। और प्रमा जो वृत्तिज्ञान है, वह भी नहीं है। क्योंकि वृत्ति-ज्ञान अन्तःकरण का धर्म है, सो अन्तःकरण ही उसमें नहीं है। वह शुद्ध-स्वरूप आत्मा है ॥ ८ ॥

मूलम् ।

**क्व विक्षेपः क्व चैकाग्र्यं क्व निर्बोधः क्व मूढता ।**
**क्व हर्षः क्व विषादो वा सर्वदा निष्क्रियस्य मे ॥९॥**

पदच्छेदः ।

क्व, विक्षेपः, क्व, च, एकाग्र्यम्, क्व, निर्बोधः, क्व, मूढता, क्व, हर्षः, क्व, विषादः, वा, सर्वदा, निष्क्रियस्य, मे ॥

| अन्वयः। | शब्दार्थ। | अन्वयः। | शब्दार्थ। |
|---|---|---|---|
| सर्वदा | सर्वदा | निर्बोधः | ज्ञान है ? |
| निष्क्रियस्य | क्रिया-रहित | क्व | कहाँ |
| मे | मुझको | मूढता | मूढ़ता है ? |
| क्व | कहाँ | क्व | कहाँ |
| विक्षेपः | विक्षेप है ? | हर्षः | हर्ष है ? |
| च | और | वा | और |
| क्व | कहाँ | क्व | कहाँ |
| एकाग्र्यम् | एकाग्रता है ? | विषादः | शोक है |
| क्व | कहाँ | | |

भावार्थ।

शिष्य कहता है कि हे गुरो ! सर्वदा क्रिया से रहित जो मेरा स्वरूप है, उसमें एकाग्रता कहाँ है ? जहाँ पर प्रथम विक्षेप होता है, वहां पर विक्षेप की निवृत्ति के लिये एकाग्रता की जाती है, सो मेरे में विक्षेप तो तीनों कालों में है नहीं, तब एकाग्रता कौन करे और निर्बोधिता अर्थात् मूढ़ता भी मेरे में नहीं है, क्योंकि ज्ञान-स्वरूप आत्मा में मूढ़ता तीनों कालों में नहीं है, और हर्ष भी मेरे में नहीं है, और न विषाद है। क्योंकि हर्ष और विषाद दोनों अन्तःकरण के धर्म हैं, वह अन्तःकरण क्रियावाला है। आत्मा क्रिया-रहित है। उसमें हर्ष और विषाद कहाँ है ॥ ९ ॥

मूलम्।

**क्व चैष व्यवहारो वा क्व च सा परमार्थता।**
**क्व सुखं क्व च वा दुःखं निर्विमर्शस्य मे सदा॥ १०॥**

पदच्छेदः।

क्व, च, एषः, व्यवहारः, वा, क्व, च, सा, परमार्थता, क्व, सुखम्, क्व, च, वा, दुःखम्, निर्विमर्शस्य, मे, सदा ॥

| अन्वयः। | शब्दार्थ। | अन्वयः। | शब्दार्थ। |
|---|---|---|---|
| सदा=सर्वदा | | सा=वह | |
| निर्विमर्शस्य=निर्मल-रूप | | परमार्थता=परमार्थता है ? | |
| मे=मुझको | | वा=अथवा | |
| क्व=कहाँ | | क्व=कहाँ | |
| एषः=यह | | सुखम्=सुख है ? | |
| व्यवहारः=व्यवहार है ? | | च=और | |
| च=और | | क्व=कहाँ | |
| क्व=कहाँ | | दुःखम्=दुःख है ? | |

भावार्थ।

सर्वदा जो निर्विशेष्य अर्थात् वृत्ति-ज्ञान से शून्य जो मैं हूँ, मेरे में व्यवहार कहाँ है ? अर्थात् व्यावहारिक पदार्थों का ज्ञान कहाँ है ? और पारमार्थिक ज्ञान कहाँ है ? ये भी दोनों अन्तःकरण के धर्म हैं, और सुख तथा दुःख भी मेरे में नहीं हैं, क्योंकि ये भी दोनों अन्तःकरण के धर्म हैं ॥ १० ॥

मूलम्।

**क्व माया क्व च संसारः क्व प्रीतिर्विरतिः क्व वा।**
**क्व जीवः क्व च तद्ब्रह्म सर्वदा विमलस्य मे ॥११॥**

पदच्छेदः।

क्व, माया, क्व, च, संसारः, क्व, प्रीतिः, विरतिः, क्व, वा, क्व, जीवः, क्व, च, तत्, ब्रह्म, सर्वदा, विमलस्य, मे ॥

| अन्वयः। | शब्दार्थ। | अन्वयः। | शब्दार्थ। |
|---|---|---|---|
| सर्वदा=सर्वदा | | प्रीतिः=प्रीति है ? | |
| विमलस्य=निर्मल | | वा=और | |
| मे=मुझको | | क्व=कहाँ | |
| क्व=कहाँ | | विरतिः=विरति है ? | |
| माया=माया है ? | | क्व=कहाँ | |
| च=और | | जीवः=जीव है ? | |
| क्व=कहाँ | | च=और | |
| संसारः=संसार है ? | | क्व=कहाँ | |
| क्व=कहाँ | | तद्ब्रह्म=वह ब्रह्म है ? | |

भावार्थ।

हे गुरो ! सर्वदा विमल उपाधि से शून्य जो मैं हूँ, उस मेरे में माया कहाँ है ? और माया के अभाव होने से माया का कार्य जगत् मेरे में कहाँ है ? वह भी तीनों कालों में मेरे में नहीं है ? और प्रीति तथा विरति भी मेरे में नहीं है ? और जीव तथा ब्रह्मभाव भी मेरे में नहीं हैं ? क्योंकि दोनों माया अविद्या-रूपी उपाधियों करके ही कहे जाते हैं। जब कि कोई भी उपाधि वास्तव में नहीं है, तब जीवभाव और ईश्वरभाव भी कहना नहीं बनता है ॥ ११ ॥

मूलम्।

**क्व प्रवृत्तिर्निवृत्तिर्वा क्व मुक्तिः क्व च बन्धनम्।**
**कूटस्थनिर्विभागस्य स्वस्थस्य मम सर्वदा ॥ १२॥**

पदच्छेदः।

क्व, प्रवृत्तिः, निवृत्तिः, वा, क्व, मुक्तिः, क्व, च, बन्धनम्, कूटस्थनिर्विभागस्य, स्वस्थस्य, मम, सर्वदा ॥

| अन्वयः। | शब्दार्थ। | अन्वयः। | शब्दार्थ। |
|---|---|---|---|
| सर्वदा | सर्वदा | क्व | कहाँ |
| स्वस्थस्य | स्थिर | निवृत्तिः | निवृत्ति है ? |
| कूटस्थ-निर्विभागस्य | कूटस्थ और विभाग-रहित | च | और |
| मम | मुझको | क्व | कहाँ |
| क्व | कहाँ | मुक्तिः | मुक्ति है ? |
| प्रवृत्तिः | प्रवृत्ति है ? | च | और |
| वा | अथवा | क्व | कहाँ |
| | | बन्धनम् | बन्ध है ? |

भावार्थ।

कूटस्थ-विभाग से रहित और क्रिया से रहित जो मैं हूँ, उस मेरे में प्रवृत्ति कहाँ है ? और निवृत्ति कहाँ है ? मुक्ति कहाँ है ? और बन्ध कहाँ है ? अर्थात् ये सब निर्विकार आत्मा में कभी भी नहीं बन सकते हैं ॥ १२ ॥

मूलम् ।

**क्वोपदेशः क्व वा शास्त्रं क्व शिष्यः क्व च वा गुरुः ।**
**क्व चास्ति पुरुषार्थो वा निरुपाधेः शिवस्य मे ॥ १३ ॥**

पदच्छेदः ।

क्व, उपदेशः, क्व, वा, शास्त्रम्, क्व, शिष्यः, क्व, च, वा, गुरुः, क्व, च, अस्ति, पुरुषार्थः, वा, निरुपाधेः, शिवस्य, मे ॥

| अन्वयः । | शब्दार्थ । |
|---|---|
| निरुपाधेः | उपाधि-रहित |
| शिवस्य | कल्याण-रूप |
| मे | मुझको |
| क्व | कहाँ |
| उपदेशः | उपदेश है ? |
| वा | अथवा |
| क्व | कहाँ |
| शास्त्रम् | शास्त्र है ? |
| क्व | कहाँ |
| शिष्यः | शिष्य है ? |
| च | और |
| वा | अथवा |
| क्व | कहाँ |
| गुरुः | गुरु है ? |
| च | और |
| क्व | कहाँ |
| पुरुषार्थः | मोक्ष |
| अस्ति | है ? |

भावार्थ ।

शिव-रूप अर्थात् कल्याण रूप उपाधि से रहित जो मैं हूँ, उस मेरे लिये उपदेश कहाँ है ? क्योंकि उपदेश जो होता है, अपने से भिन्न को होता है, सो अपने से भिन्न तो कोई भी नहीं है, इसवास्ते शास्त्र-गुरु-रूपी उपदेश कभी नहीं है, और शिष्यभाव तथा गुरुभाव भी नहीं है, क्योंकि ये सभी भेद को ले करके ही होते हैं ॥ १३ ॥

मूलम् ।

**क्व चास्ति क्व च वा नास्ति क्वास्ति चैकं क्व च द्वयम् ।**
**बहुनात्र किमुक्तेन किञ्चिन्नोत्तिष्ठते मम ॥ १४ ॥**

पदच्छेदः ।

क्व, च, अस्ति, क्व, च, वा, न, अस्ति, क्व, अस्ति, च, एकम् क्व, च, द्वयम्, बहुना, अत्र, किम्, उक्तेन, किञ्चित्, न, उत्तिष्ठते, मम।

| अन्वयः । शब्दार्थ । | अन्वयः । शब्दार्थ । |
|---|---|
| क्व=कहाँ | क्व=कहाँ |
| अस्ति=अस्ति है ? | द्वयम्=दो हैं ? |
| च=और | अत्र=इसमें |
| क्व=कहाँ | बहुना=बहुत |
| नास्ति=नास्ति है ? | उक्तेन=कहने से |
| च=और | किम्=क्या प्रयोजन है |
| क्व=कहाँ | मम=मुझको |
| एकम्=एक | किञ्चित्=कोई वस्तु |
| अस्ति=है ? | न=नहीं |
| च=और | उत्तिष्ठते=प्रकाश करता है ॥ |

भावार्थ ।

मुझमें अस्ति अर्थात् है, और नास्ति अर्थात् नहीं है, यह भी स्फुरण नहीं होता है। क्योंकि असत्य की अपेक्षा से 'अस्ति' व्यवहार होता है, और सत्य की अपेक्षा से 'नास्ति' व्यवहार होता है, सो मेरे में व्यवहार के अभाव से दोनों नहीं हैं। न एकपना है, न द्वैतपना है। बहुत कथन करने से क्या प्रयोजन है, चैतन्यस्वरूप में कुछ भी नहीं बनता है ॥ १४ ॥

इति श्रीबाबूजालिमसिंहकृताष्टावक्रगीताभाषाटीकायां जीवन्मुक्तिचतुर्दशकं नाम विंशतिकं प्रकरणं समाप्तम् ॥ २० ॥

---